मंदारगुलिकयुते नेत्रेशे नेत्रेरोगः ॥ २३४ ॥
नेत्रेपापा यमदृष्टा नेत्रे रोगक्षतंभवेत् ॥ २३५ ॥
नेत्रेशांशेशेपापर्क्षे रोगहतनेत्रः ॥ २३६ ॥
लग्नाष्टमेशुक्रे क्रूरदृष्टेश्रुपातान्नेत्रपीडा ॥ २३७ ॥
लग्नेभौमेशयने नयनेगदः ॥ २३८ ॥
स्वेशशुक्रयोगे नेत्ररोगी ॥ २३९ ॥
शुक्रात्त्रिकेनेत्रेशे नेत्ररोगी ॥ २४० ॥
त्रिकोणेसूर्येपापदृष्टे निस्तेजोनेत्रः ॥ २४१ ॥

टीका—वक्रगतिग्रह की राशिमे छठेस्थानका स्वामि होवेतो नेत्र होताहै ॥ २२९ ॥

लग्नका स्वामि बुध ( ३ । ६ ) अथवा मंगलकी (१ । ८) राशि होवे और बुध मंगल उसको देखते होवेतो नेत्ररोगी होताहै ॥२३

लग्न और अष्टमस्थानके स्वामि ये दोनो छठेस्थानमे होवेतो स ( बाये ) नेत्रमे रोगहोता है ॥ २३१ ॥

छठे आठमे स्थानमे शुक्रहोवेतो दक्षिणनेत्रमे रोगहोताहै ॥२३२॥

धनेश शुभग्रहसे दृष्टहोवे और लग्नेश पापग्रहसेयुतहोवेतो सरो नेत्रहोताहै ॥ २३३ ॥

दूसरे और बारवेस्थानके स्वामि शनि मंगल और गुलिकसे युक्तहोवे तो नेत्रमेरोग होताहै ॥ २३४ ॥

दूसरे बारवे स्थानमे पापग्रहहोवे और उनको शनि देखताहोवेतो रोगसे नेत्र पीडित होतेहै ॥ २३५ ॥

नेत्रस्थान (२।१२) के स्वामिका नवांशका स्वामि पापग्रहकि राशि का होवेतो रोगसे नेत्रपीडित होतेहै ॥ २३६ ॥

लग्नमे तथा आठमे शुक्रहोवे क्रूरग्रहसे दृष्टहोवेतो अश्रुपातसे नेत्रमे पीडाहोतीहै ॥ २३७ ॥

शयनावस्थामे गयाहुवा मंगल लग्नमे होवेतो नेत्रमे पीडाहोतीहै २३८

धनेश और शुक्र का योग होवेतो नेत्ररोगी होता है ॥ २३९ ॥
शुक्रसे ६।८।१२ नेत्रस्थान का स्वामि होवेतो नेत्ररोगी होता है ॥२४०॥
पापग्रह से दृष्ट सर्य ९।५ नवमे पांचमे स्थानमे होवेतो निस्तेज नेत्रहोतेहे ॥ २४१ ॥

अथ योग

लग्नेशे सार्कशुके त्रिके जन्मांध ॥ २४२ ॥
सूर्ये राहुग्रस्तेंगे मन्दारौ त्रिकोणे जन्मांध ॥ २४३ ॥
नेत्रांगेशौ भान्वच्छयुतौ त्रिके जन्मांधः ॥ २४४ ॥
त्रिकेचंद्रारयोगे पातादन्धः ॥ २४५ ॥
सेज्येंदौ त्रिके सेकादन्धः ॥ २४६ ॥
चंद्राच्छौत्रिके कामांन्धः ॥ २४७ ॥
क्षेन्दुत्रिके शाप्रान्धः ॥ २४८ ॥
इन्दर्कौ सोत्थे वा केंद्रेन्धः ॥ २४९ ॥
पापेंशे भौमे केंद्रेन्धः ॥ २५० ॥
यमर्क्षेत्रे सूर्येन्धः ॥ २५१ ॥
सौम्यात्रिके क्रूरदृष्टा अन्धः ॥ २५२ ॥
कुजेंगे कुंभेन्धः ॥ २५२ ॥
शुक्रांगपयुतौ स्वांत्येगौ त्रिकस्थान्धः ॥ २५४ ॥
शुक्रपापाभ्यांयुक्त भन्द्रोधनेन्धः ॥ २५५ ॥
सुतांयुगौ पापौ अन्धः ॥ २५६ ॥
चंद्रेत्रिके पापदृष्टेन्धः ॥ २५७ ॥
चंद्राकौंन्त्यदेशुभदृग्यांतौ अन्धः ॥ २५८ ॥
सिंहेंकेंजे वा शुक्रेन्धः ॥ २५९ ॥

यमेन्द्वर्काः क्रमादंत्यार्थाष्टमगा नेत्रहीनः ॥ २६० ॥
यथा तथा षष्ठाष्टांत्यधनस्था श्चंद्रार्कारयमा बलीग्रह
दोषजानेत्रहीनता ॥ २६१ ॥
लग्नाच्छुक्राद्वासुतेराहु स्सूर्यदृष्टच्छेन्नेत्रनाशः २६२
मंदेतुर्ये पापैर्दृष्टे नष्टदृष्टिः ॥ २६३ ॥

टीका—लग्नेश्वरसूर्य शुक्रसे युक्तहोकर ६।८।१२ स्थानमे होवेतो जन्मांध होताहै ॥ २४२ ॥

लग्नमे ग्रहण समय का सूर्य होवे और शनि मंगल ९।५ मेंस्थान होवेतो जन्मांधहोताहै ॥ २४३ ॥

नेत्र २।१२ स्थानका स्वामी और लग्नेश ये दोनो सूर्य शुक्र सेयु हो के ६।८।१२ स्थानमे जावेतो जन्मांध होताहै ॥ २४४ ॥

चंद्र मंगल का योग ६।८।१२ में स्थानमे होवेतो पतन ( गिरजाने से अंधाहोता है ॥ २४५ ॥

गुरुसे युक्त चंद्रमा ६।८।१२ मे स्थानमे होवेतो सेककरने से अंधा होताहै ॥ २४६ ॥

चंद्र और शुक्र दोनो ६।८।१२ स्थानमे होवेतो कामांध होताहै २४७

युध चंद्रमा ६।८।१२ में स्थानमें होवेतो शास्त्रांध होताहै ॥ २४८ ॥

मंद और सूर्य दोनो ३ तीसरें स्थानमे अथवा १।४।७।१० मे स्थानमे होवेतो अंधाहोताहै ॥ २४९ ॥

पापग्रह कि राशी मे गयाहुआ मंगल १।४।७।१० मेस्थानमे होवेतो अंधाहोताहै ॥ २५० ॥

शनि कि राशी १०।११ का सूर्य ७ सातमे स्थानमे होवेतो अंधा होताहै ॥ २५१ ॥

शुभग्रह ६।८।१२ मे स्थानमे गयेहोवे और उनको क्रूरग्रह देखते होवे तो अंधा होताहै ॥ २५२ ॥

कंन्यादि का शिशक लग्नमे होवेतो अंधाहोताहै ॥ २५३ ॥

... और लग्नका स्वामि ये दोनो २।१२ दूसरे और बारमें स्थानके ... मे युक्त होके ६।८।१२ स्थानमे जावेतो अंधाहोताहै ॥ २५४ ॥

शुक्र और पापग्रहोसे युक्त चंद्रमा धनस्थानमे स्थितहोवेतो अंधा होताहै ॥ २५५ ॥

पांचवे और चोथे ४ इनदोनोंस्थानोमे पापग्रह स्थितहोवेतो अंधाहोताहै ॥ २५६ ॥

पापग्रह से दृष्ट चंद्रमा ६ । ८ । १२ मे स्थानमे स्थित होवेतो अंधा होताहै ॥ २५७ ॥

चंद्र और सूर्य येदोनो बारमे स्थानमे स्थितहोवे और इनको शुभग्रह नहीदेखतेहोवेतो अंधाहोताहै ॥ २५८ ॥

सेंदुरार्किकाहीन अथवा शुक्र लग्नमे होवेतो अंधाहोताहै ॥२५९॥

शनि चंद्र सूर्य, ये तीनो क्रमसे १२।२।८ स्थानमे स्थितहोवे अर्थात् शनि १२ बा.मे चंद्रमा २ दूसरे सूर्य ८ आठमे स्थानमे होवेतो नेत्रहीनहोताहै ॥ २६० ॥

छठे स्थानमे चंद्र अष्टम स्थानमे रवि बारवे स्थान मे मंगल और धन स्थान मे शनि इस प्रकार यथाक्रम तथा विनाक्रम कोईभी स्थानमे इनग्रहोमेसेकोईभी ग्रह स्थित होवेतो इनमेसे जोग्रह अधिक बलवान होवे उसी ग्रहके वातपित्त कफादि दोषसे नेत्रनाश होते है ॥ २६१ ॥

लग्नसेअथवाशुक्रसे पांचवेस्थानमेराहु सूर्यसे दृष्टहोवेतो नेत्रनाश होतेहै ॥ २६२ ॥

चोथे स्थानमे शनि पापग्रहोसे दृष्टहोतो नष्टदृष्टी होताहै॥ २६३ ॥

निशांधयोग

सेंदुः शुक्रस्त्रिकस्थो निशांधः ॥ २६४ ॥

शुक्रेंदुयुतेनेत्रेशेङ्गे निशांधोनतुस्वोच्चशुभैर्युते॥ २६५ ॥

टीका-चंद्रसंयुक्त शुक्र ६ । ८ । १२ मे स्थानमेहोवे तो निशांध ( रात्रिमेंअंधा ) होताहै ॥ २६४ ॥

नेत्रस्थान २।१२केस्वामी शुक्रचंद्रसेयुक्त होके लग्नमेस्थितहोवेतो निशांध ( रातके समय अंधा ) होताहै परंतु ये ग्रह स्वराशी उच्चराशि के तथा शुभग्रह से युक्त नहिहोवेतो येयोग जानना. ॥ २६५ ॥

नेत्रनाशयोग

लग्नार्येशौत्रिकेक्षिनाशः ॥ २६६ ॥

चंद्रार्कौ सिंहेङ्गे शन्यारदृष्टे नेत्रनाशः ॥ २६७ ॥

टीका-लग्नेश और धनेश ये दोनो ६।८।१२ स्थानमे होवेतो नेत्र नाश होताहै ॥ २६६ ॥

चंद्रसूर्य, सिंहराशी के लग्नमे स्थितहोवे और शनि मंगल इनको देखते होवेतो नेत्र नाशहोतेहैं ॥ २६७ ॥

वामनेत्रेघातयोग

भौमेन्त्ये वामनेत्रे घातः ॥ २६८ ॥

टीका-बारमे स्थानमे मगल होवेतो वामनेत्रमे घातहोतीहै ॥ २६८ ॥

दक्षनेत्रेघातयोग

मन्देर्थे दक्षनेत्रे घातः ॥ २६९ ॥

टीका-दूसरेस्थानमे शनि होवेतो दक्षिणनेत्रमे घातहोतीहै ॥ २६९ ॥

नृपकोपसे नेत्रोत्पाटनयोग.

लग्ने धनारी कर्मेशाः शुक्रयुता नृपकोपान्नेत्रो त्पाटनं २७०

अच्छाक्षिपौ नीचांशगौ पापयुतौ नृपकोपान्ने० ॥ २७१ ॥

राजारिनाथांशेशौत्रिके लग्नेशयुतौ नृपको० ॥ २७२ ॥

टीका-धनेश षष्ठेश और दशमेश येतीनो ग्रह शुक्रसेयुक्तहोके लग्नमे स्थितहोवेतो राजाके कोपसेनेत्र उखाडे जातेहैं ॥ २७० ॥

शुक्र और नेत्र स्थान २।१२ केस्वामि येदोनो नीचराशिके नवांशमें स्थित होवे और पापग्रहसे युत होवेतो राजाकिकोपसे नेत्रउखाडे जातेहै ॥ २७१ ॥

दशम और छठे भावके स्वामि जिनग्रहोकेनवांशमेंहोवे वेग्रह६।८।१२ में स्थानमे लग्नेश से युतहोवे तो राजाके कोपसेनेत्रउखाडेजावे २७२

नेत्रप्रमादयोग

शुक्रास्तिरो षष्ठगौ शुभैर्नदृष्टौ नेत्रप्रमादः ॥ २७३ ॥

टीका-शुक्र और २।१२ मे स्थानके स्वामी छठे स्थानमे स्थितहो ... शुभग्रह इनकोनहिदेखतेहोवे तोनेत्रप्रमाद ( नेत्रस्थिर नहिरह कर इधर उधर चलते हुवे रहनेका ) रोगहोताहै ॥ २७३ ॥

काणयोग

लग्ने भौमे वाचंद्रे शुक्रेज्यदृष्टे काणः ॥ २७४ ॥

सिंहेचंद्रेस्ते भौमदृष्टे काणः ॥ २७५ ॥

कर्केर्केसप्तमे भौमदृष्टे काणः ॥ २७६ ॥

चंद्राच्छाव्ययेये वा द्यूने वामाक्षणाकाणः ॥ २७७ ॥

टीका-मंगल अथवा चन्द्रमा लग्नमे होवे और शुक्र गुरु इसको खते होवेतो काणा होताहै ॥ २७४ ॥

सिंहराशिकाचंद्रमा सातमे स्थानमं स्थितहोवे और मंगल से ष्टहोवेतो काणा होताहै ॥ २७५ ॥

कर्कराशिका रवि सातमे स्थानमे स्थितहोवे और मंगल इसको खता होवेतो काणा होताहै ॥ २७६ ॥

चंद्र और शुक्र येदोनो बारमे स्थान मे अथवा सातमे स्थानमे स्थित वेतो वामनेत्र काणा होताहै ॥ २७७ ॥

दंपती काणयोग

व्ययारीगौ चंद्रार्कौ दंपतीकाणौ ॥ २७८ ॥

टीका-बारमे स्थानमं चंद्रमा और छठे स्थान मं रवि स्थित होवेतो पति ( दोनो स्त्री पुरुष ] काणे होतेहै ॥ २७८ ॥

स्पष्टीकरण.

केवल १२ । ६ स्थान मे चंद्र रवि के स्थित होनेसेही दोनों स्त्रि ीका काणा होना संभवनही । वास्तविक विचारकरनेसे जैसे नाश अंध, काण. आदि जोजो योग पिछाडी कहआयेहै उनमे २। ६।८ स्थान और सूर्य चंद्रपर मंगल शनि आदि पापग्रह कीदृष्टी और योग का विशेष संबंध वर्णितहै. वैसेहि लग्न और सातमे स्था १२।६ येजो स्थान है उसमे सूर्य चंद्र का योग होनेसे दंपति के मे काणत्वहोना संभवहै. परंतु यदि पूर्वोक्त योगानुसार इन १२ । ६ नमे गयेहुवे चंद्र सूर्य पर मंगल शनि आदि पापग्रह की दृष्टी या ग्रह का योग नही होवेतो ये योग नही मिलेगा.

ये कारन नत्रसंबंधी योगोके अध्यवहिनही यथायोदियाहै इसलिये भि इसयोग मे पापग्रह का उल्लेखनहि कियाहै तथापि उसकाबोध

होताहै अनपत्र एस भेरूहोयोगमें पापग्रहोकायोग तथा दृष्टिभि होवेतो योग बलवान होताहै.

इसीप्रकार पिता १० भाइ ३ माता ४ पुत्र ५ स्त्री ७ काका १२ भ्र स्त्री ९ पुत्रस्त्री ११ काकेकिस्त्री ६ मामा ६ मामाकीस्त्री १२ भुवा ११ फुफा ६ मासी ६ मासा १२ साला ९ सालेकपुत्र १ सालाकीस्त्री ३ दादि १ दादा ७ पुत्रकपुत्र ९ इत्यादि स्थानके स्वामियोमेसे जिस २ स्थान कास्वामी रवि शुक्रसे युक्त होके ६।८।१२ स्थानमे जावे और मंगल शनि राहुहर्शल नेपचुन आदि पापग्रहोंसे युक्त दृष्टहोवे तो उस २ को अंधत्व माप्त होवेगा ऐसाबुद्धिमान पंडितोंने विचारकरके कहना ॥ उदाह जैसे १० दशम स्थान ये पिताका स्थानहै इससमभावसे २।१२ भाव और इन स्थानके स्वामि पापग्रह से युक्त दृष्टहोवे और ६ भावकास्वामी रवि शुक्र से युक्त होके पापग्रहोंसे दृष्ट होवेतो अंधाहोताहै

इसीप्रकार प्रत्येक उपरोक्त भावके स्वामी से प्रत्येक भावका वि करके कहना.

बधिरयोग.

मंदात्तुर्येसौम्ये षष्टेशे त्रिके बधिरः ॥ २७९ ॥

सरिपु पूर्णेंदुशुक्रौ बधिरः ॥ २८० ॥

रात्रौज्ञे षष्टे खेशुक्रे बधिरः ॥ २८१ ॥

सितेत्स्ये ज्ञयुते वामकर्णे श्रुतिन्यूनता ॥ २८२ ॥

ज्ञषष्टेशौ क्रूरदृष्टौ बधिरः ॥ २८३ ॥

पापास्थायत्रिकोणे सौम्यैर्नेक्षिता बाधिर्यकराः ॥ २८४ ॥

षष्टेशत्रिके मंददृष्टे बधिरः ॥ २८५ ॥

टीका—शनिसे चोथे स्थानमे बुधहोवे और छठे भावका स्वामी ६।८।१२ भावमें होवेतो बहेराहोताहै ॥ २७९ ॥

पूर्णचंद्रमा और शुक्र येदोनो अपने शत्रुग्रहसे युतहोवे तोबहराहोता इसयोगमेभी पापग्रहका उल्लेखन हिहै तथापिवास्तविकविचार से इनप

पापग्रहोकीदृष्टि तथा पापग्रहोका योगहोवेतो अवश्य बहराहोताहै २८०
रात्रिसमयकां जन्महोवे लग्नसे छठेस्थानमेबुध और दशवें भावमे शुक्रहोवेतो बहराहोताहै ॥ २८१ ॥

बारमेभावमेशुक्र बुधसेयुतहोवेतो वामकर्णसे कम सुननेवाला होताहै ॥२८२॥

बुध और छठेभावका स्वामी इन दोनोको क्रूरग्रह देखते होवे तो बहरा होताहै ॥ २८३ ॥

तीसरे ग्यारवे नवमे पांचवे भावमें पापग्रह जावे और उनको शुभग्रह नहिदेखतेहोवेतो बहरा होताहै ॥२८४॥

छठे भावका स्वामि ६ । ८ । १२ मे स्थानमे होवे और उसको शनि देखता होवे तो बहरा होताहै ॥२८५॥

कर्णच्छेदयोग

हंसार्किचंद्रास्त्रिसुतास्तधर्मगाःसौम्याऽदृष्टयुताकर्णच्छेदः—
॥२८६॥ चंद्रादस्तेमंदे शुक्रार्कौलग्ने कर्णच्छेदः २८७
नीचेभृगौफणियुते कर्णच्छेदः ॥ २८८ ॥

टीका-सूर्य शनि चंद्रमा ३।५।७।९ में स्थान मे स्थितहोवे और शुभ ग्रहोसे दृष्टया युत नहिहोवे तो कर्णच्छेद होताहै (कान कटताहै ) २८६
चंद्रमासेसातमे स्थानमे शनिहोवे और शुक्रसूर्य लग्नमे होवेतो कर्णच्छेदहोताहै ( कानकटताहै ) ॥ २८७ ॥

नीचराशि [६]काशुक्र राहुसे युतहोवे तो कर्णच्छेद होताहै ॥ २८८॥
सर्वार्थमे इनके अतिरिक्त २ दोयोग यह कहेहै कि शनैश्चर मंगल सहित होवे और धनेश लग्नमें होवे १ तथा षष्ठेश और धनेश ये दोनो लग्न मेंहोवे और शनि मंगल १२ बारमे भावमे स्थितहोवे २ तो कानकटे या फुटजावे—एसेहीःविचार पित्रादीभावो कामीकरना, पित्रादिभाव और भावेश एवं उनउन भावोके कारकग्रहोंके साथ उपर्युक्त बधिर तथा कर्णच्छेदादि योग होवे अथवा आगे नाशाछेदादि और भीजो जोयोग कहेजावेगे वे योग होवेतो पित्रादिको को बधिर, तथा कर्ण विच्छेदादि समस्त योगोंका फलकहना ।

नाशाछेदयोग

शुक्रेषष्ठे कुजेऽङ्गे नासाच्छेदः ॥ २८९ ॥

टीका-छठेस्थानमेशुक्र और लग्नमेमंगल होवे तो नासाछेद होताहै ॥ २८९ ॥

मुखदुर्गंधयोग

इंद्वच्छौ मेषगौ लग्नेषष्ठेशे मुखदौर्गंध्यं ॥ २९० ॥

कर्काजगेशुक्रे मुखदौर्गंध्यम् ॥ २९१ ॥

लग्नेइंदौ षष्ठेशे मुखदौर्गंध्यम् ॥ २९२ ॥

टीका-चंद्र और शुक्र मेषराशिमें होवे और लग्नमे ताथ छठेबुधहोवे तो मुखमेदुर्गंध ( बदबु ) भातीहै ॥ २९० ॥

कर्कवा मेषराशिका शुक्रहोवेतो मुखमे दुर्गंध आतीहै ॥ २९१ ॥

लग्नमे चंद्रमाहोवे और छटे स्थनका स्वामि बुधहावे तोमुखमे दुर्गंध आतीहै ॥ २९२ ॥

मूकयोग

कर्कालिझषेज्ञे सूर्याथस्थचंद्रदृष्टे मूकः ॥ २९३ ॥

ज्ञारिशौ लग्नगौ मूकः ॥ २९४ ॥

जीवारीशावंगे मूकः ॥ २९५ ॥

धनेशेऽपोक्लिमे मूकः ॥ २९६ ॥

टीका-कर्क वृश्चिक तथा मीन इनतिःशब्द राशिमे गयेहुवे बुध को सूर्य नीचे गयाहुवा ( अमावाश्याका ) चंद्रमा देखता होवेतो मूक ( गुंगा ) होताहै २९३

बुध और छठे स्थानका स्वामि येदोनो लग्नमे स्थितहोवेतो मूक ( गुंगा ) होताहै ॥ २९४ ॥

गुरु और षष्ठेश लग्नमे युक्तहोवेतो मूक ( गुंगा ) होताहै ॥ २९५ ॥

धनेश और गुरुयेदोनो ३।६।९।१२ में स्थानमे होवेतो मूक ( गुंगा ) होताहै ॥ २९६ ॥- इसी तरहसे पिता माता भाई भौजाई औ मामा आदि संबंधियों का विचार भिन्न २ भावसे किया जाताहै उन २ भाव

स्वामी गुरुसे युक्त होके६।८।१२ जावेतो जिस२भावका स्वामि होवे ।२ को गुंगापन होनेका कहना. शंभुहाराप्रकाशमे लिखाहै कर्क िक और मीनराशी मेपापी ग्रहस्थितहोवे राशीकेअंतमे वा वृषराशी वंद्रमा स्थितहोवे और पापग्रहोंसे दृष्टहोवेतो मूक होताहै और शुभ ासे दृष्टहोवेतो चिरकालके पश्चात् बोलनेवाला होताहै. अर्थात् पांच के उपरांत बोलताहै. १. क्रूरग्रह संधिमे गयेहोवे कोई शुभग्रह नही तिहोवे अथवा चंद्रमापापग्रहोसे युक्त होवेतोजडके समान गुंगाहोताहै.

गुंगस्वर योग

कर्कालिझषगेज्ञे चंद्रदृष्टे सुखेसूर्ये षष्ठेपापदृष्टे गुंगस्वरः ॥ २९७ ॥ शुक्रेन्दुारावज्ञे गुंगस्वरः ॥ २९८ ॥

टीका–कर्कवृश्चिकतथामीनराशिमेंगयाहुवाबुध चंद्रसेदृष्टहोवे, चोथे-थानमे सूर्य होवे और छठेस्थानकोपापग्रह देखतेहोवे तो गुंगस्वर समजनेमे नहीआवे वैसा नाकमे गडबड गडबड बोलनेवाला ]होताहै २९७ ॥

शुक्रपक्षमे जन्महोवे और चंद्रमंगल का योग लग्नमे होवेतो गुंगस्वर गुंगा स्वरवाला ) होताहै ॥ २९८ ॥

इनउपरोक्तयोगोंसे मूकहोताहै येग्रंथ कारो का मत सत्य है परंतु मूकमनु-योंकि कुंडलिये देखनेसे मूकत्वकिंवा वाणीमें दोष उत्पन्न होनेकाविशेष ारण; जोजो अनुभव से दृष्टिगत होतेहै वे इसमुजिब है

( १ ) द्वितीय स्थान में पापग्रह युक्तहोवे और उसस्थान का स्वामि ीचराशिका किंवा अस्तंगत होके पापग्रहोंसे दूषित ( युक्तदृष्ट ) होवे ौर रवि बुध का सिंहराशिमेयोग कोईभीस्थानमे होवे तो निश्चय करके मूक (गुंगा) होताहै

( २ ) सिंहराशिमें रवि बुध भेकत्र जिसकेहोतेहै उसकी वाणी मे नि-श्चय पूर्वक दोषहोताहै बहुधाजोलोक बोलतेसमय अटकतेहै, उनकी कुंडली मे ये योग होताहै।

अनि बोलनेवाले बोलते समय अटकनेवाले मुख टेढा यांका करके बो लनेवाले बोलनेमेंरक्त आंखमिचकानेवाले वगैरा बोलनेके असंख्यभेदहै

उनकी कुंडली में भी विशेषकर द्वितीय स्थान के ग्रह काही प्रभाव दृष्टि पडताहै

महसित मुख

चंद्रार्कौ मीनस्थौमहसितमुखः ॥ २९९ ॥

धनेशे स्वोच्चगे केंद्रे प्रहसितमुखः ॥ ३०० ॥

कोशेशे सौम्ययुते केंद्रे सुमुखः ॥ ३०१ ॥

टीका-मीनराशिमे चंद्रसूर्य युतहोवेतो महसीत मुख होताहै २ धनेश अपनी स्वराशि तथा उच्चराशि का होके केंद्र १।४।७।१० स्थित होवेतो प्रहसित मुख होताहै ॥ ३०० ॥

धन( २ )स्थान का स्वामि शुभग्रह से युक्त होकर १।४।७।१० स्था मे स्थित होवेतो सुमुख होताहै ॥ ३०१ ॥

दुर्मुख योग

धने पापे धनेशेपापयुते नीचारिगे दुर्मुखः ॥ ३०२ ॥

टीका-धन स्थान में पापग्रहहोवे और धनेशपापग्रहसे युक्तहोके नीच अथवा शत्रुराशि का होवेतो दुर्मुख होताहै ॥ ३०२ ॥

दीर्घमुख योग

धनेपापे दीर्घमुखः ॥ ३०३ ॥

टीका-धन स्थान मे पापग्रह होवेतो दीर्घमुख ( लंबेमुखवाला ) होताहै ॥ ३०३ ॥

वाग्मीयोग

यामित्रेमंदे चंद्रखे वाग्मी ॥ ३०४ ॥

मंदाच्छौवित्ते मंदभेर्के वाग्मी ॥ ३०५ ॥

दिवासिंहज्ञे वाग्मी ॥ ३०६ ॥

रात्रौकर्केज्ञे वाग्मी ॥ ३०७ ॥

... ...कोणेयास्वोचेशुभेक्षितेपुंग्रहयोगेवाग्मी३०८

धनेशेपारावतांशे केंद्रे वाग्मी ॥ ३०९ ॥
सौम्यैशेजीवे वाग्मी ॥ ३१० ॥
ागी शांशे उच्चे गोपुरे वा वाग्मी ॥३११॥
शुभेजीवे वर्गोत्तमे वाग्मी ॥ ३१२ ॥
नेशेपारावतांशे जीवयुते वाग्मी ॥ ३१३ ॥

ा-सातमेशनि दशमेचंद्रमा होवेतो अतिवक्ता ( अच्छाबोलने-
व्याख्यानदाता, पुराणवक्ता, शास्त्रानुसार अत्यंतबोलनेवाला )
॥ ३०४ ॥
स्थानमे शनि शुक्र जावें और शनि की राशि १० । ११ का सूर्य
अतिवक्ता होताहै ॥ ३०५ ॥
के समय जन्महोवे और सिंह राशीका बुधहोवे तो अच्छावक्ता
॥ ३०६ ॥
समय मे जन्महोवे और कर्कका बुधहोवेतो अच्छावक्ता होताहै ३०७
धनका स्वामि बुधसें युक्तहोवे और १।४।७।१०।९।५ स्थानमे
थवा धनस्थानकास्वामि अपनिस्वराशी उच्चराशीकाहो शुभग्रह
वे बुधग्रहसे युक्तहोवे तो अच्छावक्ताहोताहै ॥ ३०८ ॥
वकास्वामि पारावतांशमेहोवे १।४।७। १० स्थानमे जावेतो
का होताहै ॥ ३०९ ॥
राशीके नवांशमे गुरुहोवेतो अच्छावक्ता होताहै ॥ ३१० ॥
सराशीके नवमांशमेहोवे उसकास्वामी उच्चराशीकाहोवे अथवा
े होवेतो अच्छावक्ता होताहै ॥ ३११ ॥
से युक्त गुरु वर्गोत्तमांशमें होवेतो अच्छावक्ता होताहै ३१२
ाका स्वामि पारावतांशमेहोवे गुरुसे युक्त होवेतो अच्छावक्ता
३१३ ॥

जिव्हादोषयोग

ेजिव्हादोषः॥ ३१४ ॥

टीका—छठे स्थानकास्वामीबुध होवेतो जबानमे कोई भीतरहका दा
होताहै ॥३१४॥

ये दोषहोना संभव प्रतीतनहीहोता क्योकीजिव्हाका संबंध धनस्थानसे
है अतएव धनस्थानमे पापग्रह स्थितहोवे धनकोपाप ग्रह देखतेहोवे और
षष्ठेश बुधहोवे पापग्रहो से युक्त दृष्टहोवे शत्रुनीचराशी गतहोवे तो
अवश्य जिव्हामे दोषहोना संभवहै ।

भस्फुटोक्तियोग.

मदेशाद्धने केतावस्फुटोक्तिः ॥ ३१५ ॥

टीका—सातमे स्थानके स्वामी से धनस्थानमे केतु होवे तो स
बोलनेवाला नहि होताहै ॥ ३१५ ॥

गद्गदवाक्ययोग.

मंदर्क्षे मंददृष्टे गद्गदवाक् ॥ ३१६ ॥

टीका—बुध १०।११ राशिका होवे और शनि उस्को देखता होवे
गद्गद वाक् ( प्रेमसे जैसे गद्गद स्वरहोके बोलता है वैसेही गद्ग
कंठसे बोलने वाला ) होताहै ॥ ३१६ ॥

लल्लरोक्तियोग.

धर्मेशे शुक्रे लल्लरोक्तिः ॥ ३१७ ॥

धनेशे विबले क्रूरांशे लल्लरोक्तिः ॥३१८॥

पापेधने वा पापदृष्टे क्रूरांशे पापयुते लल्लरोक्तिः ॥३१९॥

टीका—नवमस्थानका स्वामि शुक्र होवेतो लल्लरोक्ति ( जिसप्रकारसे
जबानटूटकजावे उसप्रकारसे बहुतदेरतक जबानचलेकरे और पीछे
बोलसके ऐसा ) अटक के बोलनेवाला होताहै ॥ ३१७ ॥

केवल नवमेश्वर शुक्रहोनेसे ये योग मिलना असंभवहै ।

धनेशशनिवक्री होवे और क्रूरग्रह के नवांशमें होवेतो लल्लरोक्ति ( अटके
के बोलने वाला ) होताहै ॥ ३१८ ॥

... पापग्रह होवे अथवा धनस्थान को पापग्रह देखतेहोवे
के नवांशमे होवे और पापग्रहसे युतहोवे तो लल्लरोक्ति ( अटके

भटक के बोलने वाला ). होताहै ॥ ३१९ ॥

परुष वाक्योग.

मंदेन्दुयोगे परुषवाक् ॥ ३२० ॥

टीका-शनि, चंद्रका योग कोईभिस्थानमे होवेतो परुषवाक् (कठोर वचन बोलने वाला ) होताहै ॥ ३२० ॥

दंतविकारयोग

गोजधनेगे क्रूरैर्दृष्टे वा युते दंतविकारः ॥ ३२१ ॥

सप्तमेपापाः सौम्यैरदृष्टा दंतविकृतिः ॥ ३२२ ॥

चंद्रार्कर्यर्को वा पापा अस्ते दशनाभिघातः ॥ ३२३ ॥

सप्तमेशाद्धनेराहौ स्थूलदंतः ॥ ३२४ ॥

धनारीशौयुतौ सपापौ दंतरोगी ॥ ३२५ ॥

सुतेंगेराहौ दंतुरो दंतरोगीवा ॥ ३२६ ॥

टीका-पापग्रहोसे दृष्ट अथवा युक्त वृषभ,मेष, वा धनराशि कालग्न होवे तो दंतविकार ( दांतमे बीमारी ) होती है ॥ ३२१ ॥

सातमे स्थान मे गये हुवे पपाग्रहोंको शुभग्रह नाहिदेखतेहोवे तो दंतविकृति ( दांतमे विकार ) होता है ॥ ३२२ ॥

चंद्र शनि और सूर्य सातमे स्थान मे जावे अथवा पपाग्रह सातमे बैठे होवे तो दातगिरजावे अथवा टूटजातेहै ॥ ३२३ ॥

सप्तमेशसे दूसरे स्थान मे राहुहोवे सोमोटेदांतवाला होताहै ३२४

धनेश और षष्ठेश येदोनो, पपाग्रहे.से युतहोवेतो दंतरोगी होताहै ३२५

पांचमे अथवा लग्नमे राहुहोवे तो बडे दातवाला दंतुर, अथवा दंत रोगी होताहै ॥ ३२६ ॥

हस्तनाश हस्तपीडा योग

शकुजजीयुतौ दिवातुर्यगे शुक्रेच हस्तनाशः ॥३२७॥

शन्यारौराहुयुते चारीगो हस्तनाशः ॥ ३२८ ॥

देष्यंते मंदेशुक्रयुते हस्तनाशः ॥ ३२९ ॥

मंदेन्द्वर्काः षष्ठाष्टमगा हस्तपीडा ॥ ३३० ॥

टीका–शनि १ मंगल २ बुध ३ गुरु ४ येचारो भेकस्थानमेयुतहोवे दिनके समयका जन्महोवे और चोथेस्थानमे शुक्र स्थितहोवे तो हातका होता है ॥ ३२७ ॥

शनिभौर मंगलराहुके भोग्यांशमें स्थितहोवे और छेठस्थान में ज तो हस्तनाश होताहै ॥ ३२८ ॥

छठे स्थानमे शत्रुराशीका शनि शुक्रसेयुतहोवे तो हस्तनाश होत ॥ ३२९ ॥

शनि चंद्र भौर सूर्य ये तीनोहि छठे या भाठमे स्थानमे स्थितहों तो हातमे पीढाहोती है ॥ ३३० ॥

कुब्जयोग

तुर्येऽङ्गेशे वक्रभेल्यांशे कुब्जः ॥ ३३१ ॥

टीका–मेषतथा वृश्चिक राशिका लग्नेश्वर चतुर्थस्थानमे जावे और यह वृश्चिकराशि के नवांशमें स्थित होवे तो कूबडा होताहै ३३१

कठिन चित्त योग

रंध्रेस्थिरे ज्ञेज्यशुक्राः कठिनचित्तः ॥ ३३२ ॥

टीका–बुध गुरु और शुक्र येतीनोही भाठमे स्थानमे स्थिर राशि २।५।८।११ के होवे तो कठोरचित्तवाला होता है ॥ ३३२ ॥

विरुद्धचित्तयोग.

सुखेक्रूरे क्रूरान्विते सुखेशे विरुद्धचित्तः ॥ ३३३ ॥

टीका–चतुर्थस्थानमे क्रूरग्रह स्थितहोवे और सुखेश क्रूरग्रहसे युत होवेतो विरुद्धचित्त होताहै ॥ ३३३ ॥

[illegible]

[illegible] ॥ ३३४ ॥

[illegible] ॥ ३३५ ॥

[illegible] ३३६

[illegible] ॥ ३३७ ॥

टीका-शुक्र और मंगल आठमेस्थानमे युक्तहोवे तो वायुके कोप
अंडवृद्धिहोतीहै ॥ ३३४ ॥

शुक्र और मंगल मेष अथवा वृश्चिक राशिकेहोवेतो वायुसे अंडवृ
होतिहै ॥ ३३५ ॥

चंद्र और शुक्र मेष अथवा वृश्चिक राशिमे होवे और उनको श
गुरु देखतेहोवेतो कललज ( रक्तऔर जलवीर्य के कोपसे ) अंडवृ
होतिहै ॥ ३३६ ॥

कारकांश लग्नमे गुलिक युक्तहोवे और केवल बुधहीउसको देख
होवेतो स्थूल ( बडे ) अंडका होताहै ॥ ३३७ ॥

जंघाक्षतियोग.

पूर्णेन्द्वारौषष्ठे जङ्घाक्षतिः ॥ ३३८ ॥

शनीन्द्वाराव्यये जंघाक्षतिः ॥ ३३९ ॥

टीका- पूर्णचंद्रमा और मंगलका योग छठेस्थानमेहोवेतो जंघाक्ष
( पीडलीमे पीडा ) होती है ॥ ३३८ ॥

शनि चंद्र और मंगल बारमे स्थानमे स्थितहोवेतो जंघाक्षति (पि
डलीमेपीडा ) होतिहै ॥ ३३९ ॥

पंगुयोग.

झपाल्यजकर्कमृगान्यतमगौइन्द्वर्कजौ सपापौनवमपंचमग
वा पंगुः ॥ ३४० ॥

षष्ठेसूर्यारमंदाः पंगुः ॥ ३४१ ॥

मंदारीशौव्यये पापदृष्टौ पंगुः ॥ ३४२ ॥

रंध्रांकेशौ सपापौ तुर्ये पंगुः ॥ ३४३ ॥

कर्केचंद्रार्कजौ शुभादृष्टौ पंगुः ॥ ३४४ ॥

मंदाच्छयुतौ शुभादृष्टौ पंगुः ॥ ३४५ ॥

दारेशोरौरेसपापे पंगुः ॥ ३४६ ॥

इति प्रथमविवेक.

टीका–मीन १२ वृश्चिक८मेष, १कर्क४मकर १० इन राशिमे से कोईभ राशिमे चंद्र शनि पापग्रहो से युक्तहोवे १ अथवा पापग्रहोसे युक्तचंद्रर्शा ९।५ मे स्थानमे स्थितहोवे २ तो पंगु ( पांगला ) होताहै ॥ ३४० ॥

सूर्य मंगल और शनि छठेस्थानमे ऐकत्रित होवेतो पंगु ( पांगला होताहै ॥ ३४१ ॥

शनि और षष्ठेशये दोनो बारमेस्थानमेहोवे और पापग्रह इनको देखत होवेतो पंगु होताहै ॥ ३४२ ॥

अष्टमेश और नवम स्थानका स्वामिये दोनो चोथेस्थानमे पापग्र से युक्तहोवे तो पंगु होताहै ॥ ३४३ ॥

चंद्र शनि कर्क राशिमे स्थितहोवे और शुभग्रह उनको नहि देखते होवेतो पंगु होताहै ॥ ३४४ ॥

कोईभि स्थानमे शनि शुक्र का योग होवे और उनको शुभग्रह नहि देखते होवेतो पंगु होताहै ॥ ३४५ ॥

सप्तम स्थानकास्वामि शनि, पापग्रहसे युक्तहोवेतो पंगुहोताहै ३४६

पांवपर १२ वा स्थान मीनराशी और शनि का अमलहै इसकारण येतीनो पापग्रहोसे युत दृष्टहोवे नीचतया शत्रुकिराशी केहो और ऊपर कहेहुवेयोगबनतेहोवेतो अवश्यपंगु वापावमेकोइभी तरहकी पिडा होनेका संभवहै.

## इसके शिवाय और क्यादेखना ?

उपरोक्त योगोके शिवायमम भाई कोलाभ, भाईकेपुत्रकीस्त्री, माताका पिता ( नाना ) माताकाराज्य, मीत्रकाबाप, पुत्रकाशाला, पुत्रकेछोटे भाईकीस्त्री, पुत्रकाभाग्य, सालेकापुत्र, मालिककीमाता, बापकीमाता, ( दादी ) सुसरेकापिता, मामिकामृत्यु, काकेकामारकेश, गुरुकापुत्र, सुसेरकाराज्यव्यापार, सासुकीमाता, आदि का विचारभी उपरकहे हुवे योगोके अनुसारही प्रथम भावमे देखना.

## शरीर के लक्षणोंपरसे ।

लग्नचंद्र और ग्रहोंकी परिक्षा करना अतिमहत्वका कामहै और वह प्रथमभावसे संबंधरखता है अतः यहां इसका दिग्दर्शनकरादेना आवश्यक है।

शरीर और शरीरके अवयव, वर्ण, चेहरा, नेत्र, स्वर, दंतपंक्ति, वाणी केश, हाव भाव शरीर के उपरकेचिन्ह आदि के सहायतासे लग्न व चंद्र और ग्रहोकि परिक्षा होतीहै इसमे कुछभी शंकानहीहै किंतु अवलोकनशक्ति जिसमानकीहोतीहै उसीमानसे इसकाममे यशमिलताहै. अतएव शरीरलक्षणपरसे यहपरिक्षा केसे करना ऐसे उपयोगी विषयका परिज्ञान सर्व साधारणोको प्राप्त होनेके लिये कईवार अनेक मनुष्यों पर अनुभव कियेहुवे योग सर्वसाधारणों केअनुभवार्थ प्रकाश करतेहै जिससे लग्न खराहै किंवा खोटा इसका निर्णयभी भलीप्रकार कुंडली तथा शरीर लक्षणपर से करसकेगे. ।

नीचेलिखे हुवे लक्षण जिस जिस समय जिन २ के शरीरपर देखनेमे आवें उसी उसी समय अमुक लग्न व अमुक राशी है ऐसा निःशंसय कहनेमे हरकत नही इन लक्षणोमे सर्व मनुष्यमात्र आसकेगे ऐसा कह नहीसक्के क्योकि ईश्वरीकृतीका वर्गीकरण करणां अत्यंत कठिणही नही किंतु अशक्य है । अतः आज पर्यंत जितने समझमे और अनुभवमे आयेहै उतनेही योग लिखेहै अभ्यासि मनुष्योने इनका योग्य उपयोग करके अपना अपना ज्ञान बढाना चाहिये ।

मेष—अश्विनी, भरणी, कृतिका का अेकचरण मिलके मेषराशी होतीहै, ऐसेही प्रत्येक राशी २। नक्षत्रो की होतीहै इन प्रत्येक नक्षत्रोका स्वरूप भिन्न २ है इसकारण इसराशीके तथा प्रत्येक राशीयोके लक्षण जो जो लिखेहै उनमे परस्पर विरोध देखने मे आवेगा । अमुक नक्षत्र का अमुकलक्षण कहनेमेआना कठीणहै तथापि प्रत्येक राशीयोके मनुष्यो मे जो जो लक्षण देखने मे आयेहै वे सर्व लिखेहै इसकारण विरोध के तरफ नक्षत्रोंके भिन्नत्वसे देखके विचार करना ।

चालचलन बावले के समान एकांत अधिकप्रिय, हसना बहुत कम और वहभी सिर्फ चेहरेपर दिखनेवाला, बोलना अटकतेहुवे, नादे खासेनही, शब्दफिका घोगरा ( रोत्या मनुष्यके समान ) होठके बाहर निकलेहुवेदांत किंवा दांतो केसाथ दुसरी छोटीलाईन वा दांतोके पीछे एकदोतीन एकके पीछेएक ऐसेदात होवे, दांतो की नीचेकी पंक्तीबकरी

केदांत के समान छोटी व गोलहोवे, शरीर की मुद्रा गुस्सेवाले मनु
केसमान, बहोतेजचलनेवाला और दोडनेवाला, दूरदूर की मुसाफ
करनेवाला, वारंवारस्थलांतर करनेवाला, किरणेका उद्योग धंधा कर
वाला, शरीरपतला, वर्णताम्रके समान, दांतोंमेसेमूनपडनेवाल
किंवा अन्यकोईभी प्रकारका दंतरोगवाला, जितना कहे उतना
करने वाला (खुदकीबुद्धि नहि) स्वतःविचारनकरतेहुवे दूसरा क
माफिक सुनके अलमकरनेवाला क्रोधविशेष परंत क्रोध का भा
अत्यतकम, नेत्रलालरंगके, तथा कछुपीले (पिंगट) मस्तकतथा
अथवाकोनसेहिशिरोभागपरकिसीभीतरहकीनिशानीहोवे प्रकृति
बहुधा ज्वरका तथा रक्तका विकारवाला, तामसी, जिद्दी,
इष्टअंतपर्यंत चलानेवाला, मनमेआवे उसका कुछ विचार
कामकरनेवाला, शरीरके अवयव मजबूत, ऐसा इसराशीका स्व
सर्वराशियोमे यह राशी जल्दी पेहचानमे आसक्तीहै और इसरा
मनुष्यभी बहुत देखनेमे आतेहै ।

इसराशीमे यदि रवि होवेतो सफेत, हरा, और कालामिले हुवे
जैसे किसी किसी अंग्रजो के नेत्र होतेहै वैसे नेत्रहोवे, रवि और
एकत्रहोवेतो विशेष उपरोक्तरंग केनेत्र होवे, केवल मंगलहोवेतो
केश तांबेकेसमानव पिंगट होवे, इसराशीमे जो अकेला रवी लग्नमे
तो वह मनुष्य ऊंचा शरीरका और संतप्तहोवे, व मस्तकशूलकीपीडा
इसराशीके लग्नमे केवलमंगल होवेतो शरीरके कोईभी भागसे रक्तस्राव
विकारहोवे, मुख व छाती का भाग विशेषलालहोवे, मस्तकमे गूमडे
टाट वगेरा विकारहोके उस की निशानीरहै, किंवा पडनेसे जखम
उसकी निशानीरहै, अथवा माताके व्रणहोवे, ।

रवि किंवा मंगल इसराशीमे दूसरेस्थानमेहोवेतो विशेषकाला हरा
सफेदामिलेहुवेरंगकेनेत्र ( कोई२अंग्रेजोके जैसे होतेहै वैसे )होवे, व
मनुष्यके सरीखेहोवे, और नेत्रपीडा (आंखआनेकी) विशेष आदत
चौथे अथवा छठे स्थानमे ये ग्रह होवेतो अपघातहोवे, आग्निभय
पेट पर दाग (डामके) निशानहोवे, भयंकर तापआवे, छोटी माता
बडीमातसे विशेषपीडाहोवे अम्लपित्तरोगहोवे या अग्निसे जलने
दुःखहोवे, ।

इसराशिमे लग्नमे शनिहोवेतो बोलतेसमय जबानविशेषे अटके अथव
दूसरी कोईभी खोटहोवे दांतचंदकरके बोले किंवा टेढामुंह करके बोले
नेत्रमैले बारीक व ढूंढेहोवे और कुछ पिंगट होवे ।
शनिकेसाथ रवि अथवा मंगलकायोग होवे किंवा रवि मंगल दोनुक
योग होवेतो नेत्र मांजरे (बिल्लीकेनेत्रके समान) होवे, इसराशीमे रा
अथवा शनीकोईभी स्थानमे होवेतो शब्द फीका खोखरा होताहै ।

वृषभ—कृत्तिका के तीन चरण रोहणी व मृगके दोचरण मिलके
वृषभ राशी होती है इसराशी के मनुष्य क्वचित मिलते है ।
शरीरकाबांधा खुबसूरत व मध्यमऊंचा, दांतसफेत, वर्णसफेत
और व तेजस्वी, चेहरामोहक, व सुंदर, नेत्रसफेतहोके तेजस्वी प्रकृ
निरोगी गालऔर हातकामणीबंध ( कलई ) गोल और भरीहुई, वि
तः शरीरमे वर्तुलत्व तेजवअतिस्वच्छता येगुण विशेष नजरआते
चेहरेपर छायाका चिन्हभीहोजावे इसराशी किस्त्रिया अति तेजस्व
और गौर होती है.

इसराशिमे गुरु चंद्र किंवा शुक्रहोवेतो शरीर का और दांतका व
स्फटिक के समान शुभ्र व तेजस्वी होताहै.
उपरोक्त वर्णन जैसा रोहिणी भागमे अच्छामिलेगा वैसा इतर भाग
नही मिलेगा.

मिथुन - मृगके दो चरण, आर्द्रा व पुनर्वसुके तीनचरण मिल
मिथुनराशी होती है इसराशी के मनुष्य बहुत नजरआते है
चेहरासुंदर और दाढीकभागकीतरफ छोटापन मस्तकपीछेकेभाग व
तरफ नारेलसरीखालंबा शरीर दुबलापतला व ऊंचा, वर्णहरामिलाहु
काला, नेत्रकाले, केशबारीक, स्वरमंजुल, वाणीस्पष्ट, विशेषबोलनेवाल
वक्ता (व्याख्यानदाता) विद्वान, विद्याव्यासंगी, भाषाशास्त्र उत्तमजान
वाला, शास्त्री, पुराणी, श्लोक दोहे वगैरा का उपयोग बोलने
विशेष करने वाला, और कमर बाहर निकालकेनमताहुवा चलने वा
होवे, येइस राशी के लक्षण है–

कर्क—पुनर्वसुका एक चरण, पुष्य व अश्लेषा मिलके कर्कराशी है
तीहै. इसराशी इनम पानीमेंफिरनेवाला, बाग बगीचे का शोकीन, नहाया

केनजकि जन्म पानेवाला अथवा रहनेवाला, फिरनेका धंधाके वाला, गायन जानने वाला, आगेके दांत चोडे व मोठे, और इसके बाहरदिसनेसरीसे, चेहरा गोलऔरमोहक, हातकेपंजेडगिये और पांव ये अवयववडेहोवे, वहातेजदोडनेवाला जल्दी गये बांके पांवरखके चलनेवाला, शूर, अभद्र बोलने वाला, चैनकरने वाला स्त्रीयोंका शोकीन दोस्त्रियोंवाला, वर्णकालासांवला, बांधासाधारण मजबूत, बंधायिमध्यम, व्यसनी और अनेक स्त्रीयोको भोगनेवाला इस प्रकार के लक्षण इस राशी के है.

इस राशी के लग्न में गुरू होवेतो वर्णगोरा व बांधाशरीर अच्छा होता है और निर्धन शनी होताहै, इस राशी में शुक्र व चंद्र लग्न मेंतो अती चैनी होताहै, और गाने का बजाने का तथा नाटक विशेष शोकीन होताहै, मंगल शनी व राहु होवेतो व्यसनी हल विचार का व रोगी प्रकृति का होता है, चतुर्थ तथा षष्ट स्थान में राशी में ये ग्रह होवेतो दुःख दारिद्र और विपत्ति भोगने वाला पुरुष पेटमे दुखने का तथा उदर रोग वाला होता है.

सिंह—मघा पुर्वा व उत्तरा का १ चरण मिलके सिंह राशी होती है, दांतभातिशय मजबूत, छाति चोडी व भरदार, कपाल विस्तीर्ण और कुछेक आगे निकला हुवा, चेहरामोंगेके पाससेसूक्ष्म दृष्टी से देखने से सिंह सरीखा दीखे, नाकऊंचा, शरीरमजबूत, कवाइदा शरीर, वर्णकाला, शब्दमोठा, निधडकछातिका, धेडर, सभासदोंसे अलगण्य होके वद्धारमे नियमितचलने, वाला अधिकारि ( आग्रह वर ) प्रकृवान, छातिकोभाग निकालके चलने वालाओर महाराई वाला, बडा मजबूत बलवान, किल्ला पर्वत और अरण्य इनमें कोईभी कारण बश निवास करने वाला, व इनमें प्रीतिरखने वाला, इस प्रकार इस राशी का स्वरूप है ।

इस राशी मे गुरु चन्द्र शुक्र बुध ये ग्रह होवेतो वर्णगोरा होता है. चेहरेका इकेरा सहन में गोल ( दबदबा ) बैठ जाता है कपाल भव्य मोटा व मस्तक का भागभी बडा होता है

रवि होवेतो बहुधा वर्ण काला होता है, पण शरीर मजबूत व अतिशय पुष्ट होताहै. मंगल होवेतो प्रकृति अति उष्ण होताहै, शरीर बहुत बल

:वान मजबूत होता है, वर्ण तांबेके समान होता है, नेत्र पीले, शरीर का दिखाव लढ़ाउमनुष्य के समान, और अति गंभीरदिखताहै, दूसरे मनुष्य को अपने ताबेमें रखनेवाला कपाल अधिक आगे निकला हुवा और कपाल पर उंचापणा, तेजस्वी, क्रूरस्वभावका, अमलदार, ( बडा आफिसर) सनापति होने योग्य, अपघात, दुःखाप्ति, और रक्त स्राव इनका भय विशेष, ऐसा होता है.

शनि किंवा राहु होवेतो शरीर परिश्रम सहन करने की शक्तिवाला होता है परंतु रोगिष्ट रहता प्रमुखत्व प्राप्त नही होवे शत्रुभय विशेष होवे.

कन्या—उत्तरा के तीनचरण हस्त और चित्राके दोचरण मिल के कन्या राशी होतीहै. लम्बावाला खडा रहे और चले उस वक्त गर्दन टेढीरक्खे, आलसी, धीमा, चलते समय हातजादे हिलावे, हंसताहुवा बोले, चेहराचौडाव गोल, चालहातीसरीखीघूमती, स्रीयों के लक्षण. विशेष, स्वरवारीक, विद्वान, हस्तकलाकुशल, पहनने के कपडे वगेरा का विगड ने करने की विशेष चिंता नही करने वाला, इस प्रकार का इस राशी का स्वरूप है.

तुला—चित्रा के दो चरण स्वाती और विशाखा के तीन चरण मिलके तुल राशी होतीहै. चेहरा, हात, पांवकी नलिये ओरएकंदर शरीर अधिक लंबा होता है, पांवकी नलियें वाकदार, शरीरउंचा और दुबला पतला, वर्ण बहुधा काला, स्वर पतला, मुंह बंद करके हंसने वाला, अनुकरण करने योग्य, गिनतीके और तुलेहुवेवचन ठहरके बोलने वाला, वृत्तिसात्विक बोलते समय उभीगर्दनजादे हिलाताहै खडा रहे और चले उस समय कमर नमाके आगे झुका हुवा दिखता है, विद्वान, और शास्त्रज्ञ, ऐसा इस राशी का स्वरूप है।

लग्न मे रवि इसराशी का होवेतो शरीर विशेष ऊंचा व काला होताहै, चंद्र होवेतो शरीर के अवयव जादे लंबे और गोरे होते है, गुरु शुक्र व बुध होवेतो दिखनोटा सुंदर शरीर होता है.

वृश्चिक—विशाखा का एक चरण अनुराधा ज्येष्ठा मिलके वृश्चिक राशी होती है. कमर के उपर के भागकी अपेक्षा नीचे का भाग छोटा होता है, औरउसी प्रमाणे कितनेक अवयवभी छोटे होतेहै, ऊंचाइ

कम होतीहै नाक मोटा और फूला हुवा स्वभावगहरा और सुन्नस रखने वाला, सर्वदांतबडे, वर्णगोरा, मुखकाजबाडा मोठा, इस तरह का इस राशी का स्वरुप है.

धनु—मूल पूर्वाषाढा और उत्तराषाढाका एक चरण मिलके धनराशी होतीहै. छाति आगे करके घूमते चलनेवाला कसाहुवा शरीर, शरीरकी आकृति विशेषमजबूत और सुडोल, नाक चंपेकीकलीके समानतीखा शरीरनदुबला न आदिपुष्ट, बहुतहीमजबूत, गला व दाढी ये भाग मानो किसीने हातसे दुरुस्त किये होवे वैसे कोरदारसुन्दर गरदन जाडी भरी हुई, भुजदंडभरेहुवे, पहलवान के समान, और हाथकी ई जाडी घोडेपर बैठनेवाला, लडाई दंगे में पीछे न हटने वाला, बोलने मे बलका गर्व विशेष रखनेवाला, वर्णसाधारणगोरा, लडाई मे बहादुर, नेत्रपीले, ऐसा इस राशी का स्वरुप है.

इस राशी मे मंगल होवेतो प्रकृति अत्यंत उष्ण होति है और अर्श ( बवासीर ) अथवा दूसरा रक्त विकार का कोईरोग, अपघात किंवा कोईभी दुःख की प्राप्ति होतीरहे, शुक्रहोवेतो शरीर तेजस्वी होवे देवी मनुष्यकेसमान दिखनेवाला होता है, बुध वा गुरु इस राशी मे होवेतो साफसुथरा तेजस्वी सुन्दर स्वरूप वाला होता है, शनि वा राहु होवेतो सुडौलसशक्त होवे परंतु रोगिष्ट रहे.

मकर—उत्तराषाढा के तीनचरण, श्रवण, धनिष्ठाके दोचरण मिलकर मकर राशी होती है, कितनेक समय शरीर पतला, छोटा गर्दन ऊंट सरीखी लंबी, असंबद्ध और अविचार से बोलनेवाला एकही बात में मन गुंथा रखनेवाला, अंगविशेष हास्यास्पद, एकदम बडे आवाज से और मध्य मे बहुतधीरज मे भाषण करने वाला, कितनेक समय शरीर अति स्थूल, ( मजबूत ) शरीर के कितनेक अवयव पावकी अपेक्षा अधिक मोटे, बालोंसे जकडा हुवा शरीर, स्नान संध्यादि धर्म अनिच्छासे करने वाला, परमेश्वरकी सगुण भक्ति करने वाला, समाजने के तरफ विशेष लक्ष देने वाला, बडी बडी, गुच्छेदार मूछे रखनेवाला, भौंके केस बांके, दूर दूरदेशोंकी मुसाफरी करने वाला जवाहरातके सरीखा किंवा बहुतपानीक, शरीरके मान से मस्तक बहुत बडा, इसप्रकार का इस राशी का स्वरूप है.

इस राशी मे जब मंगल अंतके भागमें होवेतो शरीर बडा भारी व अति लट्ठ होता है वर्ण, तांबेके समान होवे और शरीर पर अतिशय केसहोते है.

कुंभ—धनिष्ठा के दोचरण शततारका, पूर्वाभाद्रपदाके तीन चरण मिलके कुंभ राशी होतीहै, शरीर सूक्ष्म, बहुधा मस्तकपर तालुके भागमे केशनहीहोवे. कपालके दोनुबाजुके भाग जादे छोटे दिखतेहे, चेहरा दिखाउ सुंदर, विद्याव्यासंगी, बडाकल्पना करने वाला, गंभीर व तात्विक विचार करने वाला, कायदेकापंडित इस प्रकार इस राशीका स्वरूप है. इसराशीका शनि लग्नमे होवेतो शरीरपुष्ट, ऊंचा, और मजबूत, होताहै.

मीन—पूर्वा भाद्रपदा का अेक चरण उत्तरा भाद्रपदा व रेवती मिलके मीन राशी होती है. शरीर विशेषठेगणा, मस्तक व कितनेक शरीर के अवयव बहुत छोटे, जननेंद्रियचारीक, वर्णसाधारणगोरा, इसप्रकार के इस राशी के लक्षण हे.

इस प्रमाणे राशी के सामान्य लक्षण है एक राशी के सर्वही लक्षण एक ही मनुष्य में मिल जावेगे ऐसा नही समझना चाहिये किंतु जिस समय एक दो लक्षण स्पष्ट देखने मे आवे उस समय उस राशी का निश्चयात्मक ज्ञान होवेगा।

लग्न अमुक राशिका व चन्द्र अमुक राशीका है ऐसा निश्चयात्मक कहते आना मुश्किलहै तथापि दोनो मेसे एक कायम होने बाद दूसरे का ज्ञान उसने होसकेगा इस काममे अवलोकन व विचार शक्ति बढाने का ज्यों ज्यों विशेष अभ्यास होता जावेगा त्यो त्यो लग्न व चन्द्रकी परिक्षा होने मे परिज्ञान अधिक बढता जावेगा।

ग्रह परिक्षा.

कुंडली मे ग्रह कहींभी क्योन बैठेहो राशिपरत्व और स्थानपरत्व शरीरपर परिणाम अवश्य करते है इस परिणाम का बरोबर ज्ञान होने से किसी समय लग्न का ज्ञान नहीभी होवेतो वह इस परसे होसका है इस कारण थोडेसे अनुभव किये हुवे योग नीचे दिये है.

१ कपाल अधिक आगे दिखेतो सिंह राशीका मंगल लग्न में है ऐसा जानना—

२ नेत्र पीले और लाल दिखेतो अग्नि राशी ( मेष-सिंह-अथवा धन )मे रवि अथवा मंगल ग्रह है ऐसा जानना नेत्र बहुत बडे और आगे आये हुवे ( निकले हुवे ) दिखने के लक्षण मंगल के ही है यह निश्चय जानना—

३ नेत्र गोल होवे और आगे हुवे दिखते होवेतो सप्तम मे मंगल है एसा समझना.

४ कपाल मे दर्द, अर्श ( बवाशिर ) नेत्रो मेआरक्तपणा, चेहरेपर अधिक लाली, एसा लक्षण होवेतो मंगल लग्न मे है एसा जानना.

५ गर्दन के भागपर लाल रंगका दाग, किसीभी कारण से उत्पन्न हुवे जखम का निशान होवे अथवा जल जानेका तथा रक्त विकार के गाठ वगेरा का चिन्ह होवे माताके व्रणका चिन्ह होवे इस प्रकार के लक्षण देखने मे आवेतो लग्न मे अथवा चन्द्र के पास मंगल होगा और ये योग मेष राशी पर हुवा होगातो अवश्य कुछ निशान होवे होगा.

६ नेत्र मे पीडा होती रहती होवे विशेषतः आखोकी पलको मे दाने पडजाने का विकार होवेतो मंगल धनस्थान मे है असा जानना.

७ शरीर का कोनसाहि भाग टुटा हूवा काटा हूवा अथवा जलाया हूवा होवेतो धन राशी मे मंगल है एसा जानना.

८ काला हरा और सफेद मिले हुवे रंग के नेत्र जैसे किसी २ अंग्रेज के होते है वैसे होवेतो रविमंगल किंवा हर्शलमंगल ये नेत्र स्थान में अथवा कुंडली मे कहींभी एकत्र होवेंगे.

९. नेत्र अति तेजस्वी स्वच्छ काले व पाणीदार होवेतो शुक्र दूसरे स्थान मे अथवा नेत्रस्थानमे होवेगा एसा समझना.

१० नेत्र मलिन अतिकाले गहूल रंगके ( गुगले ) छोटे बडे इस प्रकार के होवेतो लग्नमें अथवा दूसरे स्थान मे चंद्रसे युतशुक्रजानना.

११ शुक्र के समानही चंद्रकेही नेत्र होते है यह अवलोकन अभ्यास शक्ती से इनदोनो ग्रहोका फरक समझ नेमे आताहै लिखते नहीं बनता।

१२ नेत्र मे हरेपणा अधिक होवेतो रवि शनि,मंगल शनि,व हर्शल शनि, का योग लग्नमे अथवा दूसरे स्थानमे कर्क, सिंह, धन, मेष, राशी मे है एसा जानना.

१३ दात शुभ्र स्वच्छ व तेजस्वी होवेतो चंद्र गुरू और शुक्र लग्न तथा दूसरे स्थान मे समझना.

- १४ आर्द्रमुख व होठपर चर्बी व लालपणा विशेष होवेतो लग्नमे तथा दूसरे स्थानमे चंद्रसमझना.

१५ बोलते वखत अटकता होवे तथा जीभ मे विकार होवेतो लग्नमे अथवा दूसरेस्थानमे राहूपापयुत समझना.

१६ दातबंदकरके अथवा मुखजादे नहीखोलके मुहमेही बोलताहोवे तो लग्नमे शनिहै ऐसाजानना.

१७ लिखनेके समय मुहवांकाटेढा करके लिखताहोवे तो दूसरस्थानमे राहु का संभव जानना.

१८ जिबान आगे करके बोलता होवे रकारका उच्चार उत्तम नहीकर सक्ता होवे किंवा अन्यकोई बोलने की खोड होवेतो चंद्रराहुसंयुक्तजानना अथवा लग्नमे राहूजानना.

१९ दंतपंक्ति धनुष्या कार व अतिशय वांकदार होवेतो लग्नमे राहू होताहै.

२० दमा सर्दीका बिकार व वातबद्ध शरीर होवेतो शनिचंद्र जलराशीमे अेकत्र समझना.

२१ बोलतेवखत संकारताहोवे व वारंवार खांदेसे गरदन घसताहोवे तो चंद्र शनि कुंभराशिमे एकत्र जानना.

२२ हमेशा सरदी से नाकवहता होवे वा बहुधा बोलते समय नाकमे कुछ अटकगयाहोवे वैसा करेतो शनिचंद्र मकर राशिमे अथवा जलराशि ( कर्क वृश्चिक मीन ) मे जानना.

२३ पेट बहुतबढादिखे किंवा पेटपर बहुतसेकेश होवेतो चौथेस्थान मे चंद्र अथवा गुरु इनदोनोमेसे एक का संभव जानना.

२४ अम्लपित्तका रोगहोवे तो रविमंगल ये दोनो मेषराशी के होके लग्न चतुर्थ वा षष्ट स्थानमे जानना.

२५ अपस्मार ( मृगी ) होवेतो चंद्रमा शनिसे युक्तहै और सामने मंगलहै किंवा चंद्रमा मंगलसे युक्तहै और सामने शनिबेठाहै वा छठे स्थानमे चंद्र और बारमे स्थानमे मंगल गया है एसा जानना.

२६ वस्त्रा भरणसे शरिरको सजानेवाला, न्यारे न्यारे रंगके अनेक प्रकार के पोषाख पहननेवाला, और शोकीन,ऐठवान,अत्तरकाशोकीन, ऐश करनेवाला होवेतो लग्नमे शुक्रहोनेका संभव जानना.

२७ तुंद ( तोंद ) वाला शरीर, गोरा, सत्वगुणी, श्रेष्ठबुद्धिका, कफ प्रकृति, विनचूक कामकरनेवाला, स्मरणशक्तिअपूर्व, अश्रांतश्रमकरने वाला, भव्य, बिलकुलनिर्व्यसनी, गंभीर, सभ्य कीर्तीमान्, विद्वान सफेदकपडेपहननेवाला, दांत व नेत्र स्वच्छ, विद्याव्यासंगी, प्रौ विचारका होवेतो लग्नमे गुरु जानना.

२८ अंडवृद्धि का विकार होवेतो वृश्चिक राशिके शनिको मंगल देखता है किंवा वृश्चिक राशिमे गयेहुवे चंद्रको शनि और मंगल देखते होंगे एसा जानना.

२९ जाली फूल पत्ते कतरना वलणदार [ मरोडदार सुन्दर ] अक्षर लिखना नाम्मनसे अक्षर लिखना ड्राइंग वगेरा कोईभी तरहकी हस्त कौशल्यका काम करताहोवे तो कन्याराशीमें शुक्र अथवा चंद्रमाका संभव जानना.

३० वकील बेरीस्टर सोलीसीटर वा जज होवेतो मिथुन कन्या, किंवा मकर कुंभ, किंवा धन मीन, इनलग्नमे जन्म जानना.

अथवा इन लग्नमें जन्मनहीहोवेतो बुध गुरु व शनि तो अवश्य उ- गोक्त राशीमें समझना—तथा शनि और गुरु ये दोनो ग्रह उसकी कुंडलीमें मुख्यत्वसे तीन स्थितिमें अवश्य होवेंगे.

१ शनि गुरु एकराशीमें पडकर नजीक नजीक अंशमेंहोवे.

२ शनि गुरु परस्पर एकसे दूसरा सातवे स्थानमे होवे.

३ येही ग्रह परस्पर नवम पंचमहोवे और मेष तुल मिथुन धन कुंभ किंवा सिंह राशिके होके १।७।२।८।५।११।३।९ स्थान मेंरहे है ऐसाजानना.

३१ इंजनियर तथा एल. सी. परिक्षा पास कियाहुवा ओव्हरसियर होवेतो उसके मिथुन तुल या कुंभ राशीका मंगल और शुक्र १।३।५ ९।११ मे स्थानमे है, रवि और शुक्र एक राशी में नजीक नजीक अंशके है, और लग्न अथवा चंद्र चरराशिके है ऐसा जानना।

३२ शिक्षक का धंदा करनेवाला होवेतो लग्न अथवा चंद्र से दशवे स्थानमें गुरु समझना.

३३ असिस्टंट ड. नौकरी करने वाले गार्ड गार्ड गार्ड किंवा टेला ( इन्स्पेक्टर ) होवेतो मेष लग्न किंवा मेषका चंद्रहै ऐसा समझना

३४ [illegible] संटरा तुना सीटा वगैरा का विशेष शौकीन होवेतो मक

राशीमे गुरु अथवा चंद्रहै एसाजानो

३५ राजकीयसंकट आयेहोवे तो रवि अथवा चंद्र इनका भें
किंवा हर्शल का केंद्रयोगहे अथवा रवि या चंद्र शनि अथवा ह
युतहै ऐसाजानो

३६ सर्जन डाक्टर होवेतो वृश्चिक राशीमे चंद्र मंगल अथव
अथवा वृश्चिक राशी लग्नमें या दशमेहै ऐसाजानो।

३७ निपुत्रिक होवेतो शनि व गुरु एकराशीपर है एसाजान
३८ संतती मूलमे होतिही नहीहोवे अथवा बहुत कम होति
पंचम भावके आरंभमे सिंह कुंभ अथवा मेष राशीहै एसाजान
३९ संतती जल्दी जल्दी होती होवेतो पंचममे कर्क मकर वृ
मीनराशिहै एसा समझो

४० कन्या प्रजा अधिक होतीहोवेतो लग्न चंद्र पंचम स्थान
ये कर्क मकर वृश्चिक वा मीन राशीमेहै एसाजानो

४१ लडके अधिक मरते होवे तो गुरू व मंगल ये एक रा
बहुत नजीक नजीक अंशके अथवा मंगल की पूर्ण दृष्टि योग
है ऐसा जानना।

४२ गर्भपात होते होवे बालक जन्म के बाद अल्प काल मे
होवे स्त्री के प्रसुती समय में बालक अडताहोवे किंवा वा
काट के निकाल नेका प्रसंग आताहोवेतो पंचमस्थानमे वा
स्थानमे राहु मंगल व हर्शल ये ग्रहहै ऐसाजानना. परंतु कर्क
मेष, राशी का राहु होवेतो संतान जल्दी देताहै और हानीभी न
४३ सर्व लडकेहि होतिहोवेतो पंचममे पुरुष राशि है और
भी पुरुष राशी में है अथवा पांचमे व एकादशस्थानमे पुर
एसाजानना.

४४ संतती एकदफ्त होने बाद फेर बहुत वर्ष पीछे बालक
पंचममें तथा एकादशमे शनिहै एसाजानना.

४५ पीठपर बहुत भाई बहन होवेतो तीसरे स्थानमे कर्क,
वृश्चिक, मीन, ये राशी है ऐसाजानो.

४६ पीठपरके भाई बहन जीवते नहीहोवेतो तीसरे स्थानमे
मेष सिंह धन वा वृश्चिक राशिका, होनेका संभवहै.

४७ ज्येष्ट म पीठपरका ( छोटा ) भाई व बहन मृतहोवे अथवा उन के गर्भगत हुयेहोवेतो तीसरे स्थानमे रवि या मंगल है एसा जानना.

४८ भाइयोंमे एकता नहीहोवे किंवा भाइयोंका कोईभी तरह का सुख नहीहोवेतो तीसरे अथवा ९ नवमे स्थानमे मंगल है एसाजानना

४९ कानसे कम सुनताहोवे तो मिथुन तुल या कुंभ राशीका शनि तीसरे ग्यारमे अथवा नवमे स्थानमे जानना.

५० कान फुटाहोवेतो शनि मंगल व रवि ये ग्रह तीसरे ग्यारवे किंवा नवमे स्थानमे एकत्र अथवा, उलट पुलट ये एक एक ग्रह एक एक स्थानमे होने का संभव जानना ।

५१ जन्म होनेके पश्चात् ७ सात वर्ष केभीतर किंचित पहले कोईभी समय जो कुटुंबमे एक अथवा अधिक अकस्मात् मृत्यु हुवे होवेतो दूसरे स्थानमे हर्शल है ऐसा जानना ।

५२ हर्शल का स्वाभाविक धर्म ऐसाहै कि यह जन्म कालमे जिस स्थानमे होवे उस स्थानपर जिस व्यक्तिका विचारकिया जाताहै उसी व्यक्तिका अकस्मात् मृत्यु होताहै ।

५३ मा बापका मृत्यु एकसाथ एकही समयमे होवेतो चतुर्थ स्थान में शनि चंद्र योग होवे और चोथे अथवा दशमे स्थानमे हर्शल होना चाहिये-इससंबंधके औरभी योगहै वे इससंबंधमे क्रमसे अगेआवेंगेही

५४ जिनके भगंदर सर्वांगमे जखम किंवाव्रण, गर्मी व दूसरे भयंकर जननेंद्रियके विकार होवेतो उनके छठेस्थानमे वृश्चिक राशीमे शनि किंवा मंगल होवेगा ।

५५ लग्नकार्यमे जो भांजगडपडीहोवे किंवा अकस्मात् लग्न निश्चय हुये हुवे बिखरजावे किंवा अन्य विघ्न आयेहोवे तो सप्तममे हर्शल होनेका संभवहै

५६ जिनको दिगंत कीर्ति प्राप्तहोतीहै उनके नवम स्थानमे गुरु चंद्र योग होताहै ।

५७ जो मनुष्य अपने पीछे अपना नाम कायम रखने वालेहोतेहै उनके नवमस्थानमे अथवा चंद्रसे नवमस्थानमे शनि, गुरु रवि व हर्शल इन चंद्रग्रहोमेसे एकादा भी ग्रह, बलवान गये विनारह तानही

५८ साधारणतः श्रीमंत मनुष्योंके ग्रह उदील ( उत्तमसेलग्नपर्यंत )

भागमे किंवा धनभाग ( नवमेसे तीसरे स्थानके आरंभ पर्यंत ) मे बहुत ग्रह स्थित होतेहै ।

५९ द्रव्य कितनाही मिले तथापी हातमे टिकतानही विनाकारण खर्चहोजावे कर्जहोजावे वगेरा बाते संपत्ति संबंधमे बनतीहोवे तो लग्न के तथा चंद्रके दुसरे स्थानमे मंगल होनेका संभवहै बाजवी रीतीसे खर्च करतेहुवेभि पैसा की तंगीरहे और कर्जा करनापडता होवेतो लग्नसे अथवा चंद्रसे बारवे स्थानमे मंगल होनेका संभवहै ।

६० कुटुंब बडाहोवे किंवा बहुत मनुष्यो का उपजीवन स्वतःके आधारपरहोवे तो दुसरेस्थानमे गुरु होने का संभव होताहै

६१ कुटुंब मे कलह होताहरहताहोवे तो दुसरेस्थानमे रवि होनेकासंभवहै

६२ वडीलार्जित संपत्ति के संबंधका झगडा पेदाहोवेतो दुसरेस्थानमे मकर राशिका रविहोनेका संभवहै.

६३ वाहन ( सवारी ) तथा चतुष्पदका व बगीचेवगेरा कृषी का शोख होवेतो चतुर्थस्थानमे गुरु शुक्र अथवा बुध होनेका संभवजानना

६४ नाक मुख दांत पेढीये वगेरा मेसे कोइभी अवयवसे रुधिर जानेका विकार होवेतो मेषराशिके २६ अंशके भागे का लग्न होताहै ।

६५ स्त्री अति सुंदर व गोरी होवेतो सप्तममे अथवा लग्नमे शुक्र होवे अथवा गुरुहोवे क्वचित चंद्रभीहोता है ।

६६ स्त्री श्यामवर्णकी दुबले पतलेबांधेकी और बडी संतप्तक्रुरस्वभाव की होवेतो सप्तममे अथवा दुसरे स्थानमे मंगल होताहै ।

६७ बालबच्चे सुस्वरूप होवेतो पांचमे अथवा एकादश स्थानमे शुक्र होनेका संभवहै ।

६८ बच्चे रोगी रहते होवे तो पांचमे स्थानमे शनि अथवा मंगल होनेका संभवजानना ।

६९ कथा बांचनेवाला तथा व्याख्यान दाता शास्त्री किंवा वैय्याकरणी होवेतो मिथुन राशीका लग्न अथवा चंद्र होताहै ।

७० स्त्रीउठके चली गई होवे किंवा किसीभीकारणसे स्त्रीसे बेबनाव होवेतो सप्तम स्थानमे हर्शल जानना ।

७१ यदिकोई मनुष्य किसीके गोद ( दत्तक ) गयाहोवेतो उसकी कुंडली मे नीचे लिखेहुवे योगोमेसे एकआद योग निश्चय होवेगा ।

( १ ) कर्क किंवा सिंहराशीमे पापग्रह.
( २ ) चंद्र किंवा रवि ये पापग्रहोसे युक्त अथवा दृष्ट.
( ३ ) चतुर्थ अथवा दशम मे पापग्रह.
( ४ ) मेष सिंह धन किंवा मकर इन राशियोमेसे कोईभी राशी चतुर्थ अथवा दशम स्थानमे.
( ५ ) चंद्र के चतुर्थ स्थानमे पापग्रह.
( ६ ) रविके दशमे अथवा नवमे पापग्रह.
( ७ ) चंद्र अथवा रवि ये शत्रुक्षेत्री शत्रुग्रहसे युक्त.

७२ जोडले ( दोबच्चे साथहोवे ) बच्चे बहुधा एकलग्न और ए राशीमे जन्मपाते है उनके लग्नमे राहु होताहै और वह राहु क मीन मिथुन अथवा धन राशी मे होताहै मीन और मिथुन ये रा राशि चक्रमे युग्म ( जोडली ) राशीहै इसकारण जोडले बालको कुंडली मे इनराशीमे लग्न, चंद्र, राहु, किंवा शुक्र, अथवा ल स्वामी, होतेहै ऐसा देखनेमे आताहै कन्या और धन ये राशी भ क्रमसे । मीन और मिथुन राशी की सातमी राशी है इसकारण व रोक्त लग्न चंद्र राहु आदि इन राशियोमे भी देखनेमे आतेहै !

७३ ललाई लिये हुवे गौर कांती, मुखपर व छातीपर लाली, ने पाणीदार, चित्र विचित्र पोषाख धारण करने का हौस निर्मल तेजास्विता, बूट, स्टाकिंग घडयाल, छत्री, लकडी ये वापरने का हौ होवे तो शुक्र और मंगल का योग होने का संभव होता है ।

७४ चेहरा ऊंचाकम, चोडाजादा, हास्यमुख, टापटीपसे मर्द वाला वक्तृत्वविशेष स्वच्छ वस्त्र पहिनने का व शरीर स्व रखने का और विद्या व्यासंगका हौस होवे तो लग्न में बुध है ए जानना ।

७५ शरीर दुबला पतला कफ प्रकृती, गौरा व पाणीदार अनियं बोलने वक्त जिसके मुहमेसे थुंक उडता होवे या लाळ पडती है दांतस्वच्छ पोषाख मलिन नेत्रसफेद, प्रवासी, अलंकार व सुगंधीद्र धारण करनेवाला ये लक्षण होवेतो लग्नमे चंद्र होनेका संभवहै ।

७६ निर्दयपनी होवेतो लग्नमे बुध गुरु शुक्र अथवा चंद्र इनमे भी एक ग्रह समझना ।

७७ जगतमे लोग भगवे गिनेजातेहो जो राजा, संस्थानिक, जाहागि रदार, इनामदार, किंवा बडी तनख्वाह के सरकारी मोठे नोकर, ( ब ऑफ़िसर) बहुतलोकोपर अधिकार रखनेवाला, तथा बहुतलोग जिसव मानदेवे और अपने उपर मुख्यमाने तथा जोलोग खासगीधं चलानेवाले होवे उनको भी जगतमे राजा अथवा प्रजाके पाससे मा मान मिले, प्रजाकेलोको के तरफ से यही अपना खरा अग्रगण्य है ऐ समझ राजा सरीखा मान जिसको मिलताहो, उत्तम व्याख्यान दात उत्तमपुराणिक, बडा शास्त्री, उत्तम हरीदास, वगेरा मानपानेवाले लो तथा जिनके हाथनीचे विशेष लोक काम करतेहो. जो प्रधान हो कोईभी मुख्य पदपररहनेवाले होते है, उनकी कुंडली मे सिंह अथ कर्क ये राजाराशि अवश्य बलवान् हुये बिना रहती नही। और जैस जिसका अधिकार और मान बडा होवे उसो माफिक इन राशिमे रा चंद्र गुरु बुध किंवा शुक्र ये सर्व ग्रह किंवा इनमेंसे एकभी कोई ग्र युक्त हुये विना रहतानही.

( १ ) लग्न सिंह होवे इस राशि मे रवि, चंद्र, गुरु, बुध किंवा शु मेसे कोई एक ग्रह वा सर्वग्रह युक्त होवे और दशमे इनमे कोई ग्रह होवेतो मुख्यत्व प्राप्त करणेका कारण होताहै.

( २ ) मंगल सिंह राशि का होवे या दशमे सिंह राशिका जावेतो उ मनुष्य को मुख्यत्व शीघ्र मिले और उसका मान अधिक और तनख्वाह जल्दीर बढतीजातीहै

( ३ ) सिंहराशि मे राहु शनि ये दो ग्रह मात्र अच्छेनहीहै ये ग्रह वे तो मनुष्य जिस खाते मे होवे उस खाते मे मुख्य की जग उसको जल्दी मिलने वालि नही और तरक्की (प्रमुशन, पग बढना ) भी जल्दी होता नही

( ४ ) सिंहरादि १।३।४।५।९।१० स्थान मे स्वाभाविक बलवान है इ स्थानो मेसे कोईभी स्थानमे येराशि होवे और इसमे गुरु, मंग रवि, चंद्र बुध, या शुक होवे तो अनुक्रम उत्तोतर पहिले अपेक्षा दूसरा निर्बल योगहोताहै

( ५ ) सिंहराशि मे कोई भी ग्रहनही होवे तोभी केवल सिंहराशि उपरोक्त स्थानमे होवेतो मुख्यपद देताहै उपरोक्त बडेमनु

कि कुंडली मे सिंहराशि कोई भी उपरोक्त स्थिती में जोनही होवेतो फिर फल ज्योतिष का महत्वही क्याहै ।

( ३ ) जिस प्रमाणे सिंहराशि का वर्णन कियाहै उसीप्रमाणे कर्क राशि काभि महत्व है फक्त इसराशीमे कोइभी पापग्रह का योगनही होना चाहिये शुक्र, बुध, चंद्र, गुरु, ये ग्रह इसराशिमे उतरोत्तर बलवान होते है

( ७ ) कुंडालि मे ये दोनु [ ४।५ ] राशि उत्तम स्थितीमे होवेतो अति उत्तम योग होताहै

एक राशि बलवान दूसरी निग्रह होवेतो उत्तम योग

एकराशि बलवान दूसरी बलहीन होवेतो मध्यम योग

परंतु कर्क राशि बलवान और सिंह निर्बल होवेतो निर्बल योग

( ८ ) लग्न बलवान होवे और इन दोनुराशी का पूर्वोक्त योग कुंडलीमे कहीभी होवे तो इनके फलका अनुभव स्थान बलके योग्यतानुसार मिलेगा।

लग्नबलवान नही होवे और ये राशी कुंडलीमे कहीभी बलवान होवेतो जो हल के प्रकार की मुख्यपणे की जगह होवे वह जगह मिलतीहैं परंतु जिनके लग्न बलवान नही होवे और ये राशी भी बलवान नही होवे तो उसका जीवनतो निरर्थक ही होताहै.

इनके शिवाय जितने अनेक योग इस पुस्तकमे लिखे है उन सब योगोका इसी प्रमाणे मनुष्य केशरीर लक्षण सुख दुःखादि जीवन क्रमके योग मिलाके अनुभव करने का सतत अभ्यास करते रहने से कुंडली देखनेकी जिसमानकी अवलोकन व विचार शक्ति ज्यों ज्यों अधिक बढेगा त्यों त्यों अद्भुतफल कहनेका और सहजमे मनुष्य की कुंडली के ग्रहोंकि परिक्षा करनेकी योग्यता उतनेही मानसे बढतीजावेगी । इतिशम्

इति प्रथम विवेक टीका समाप्तः

# अथ धनविवेक.

धनेगेशे खेलाभपे धनेशांशेशे शुभे नामतोधनी ॥ १ ॥
चंद्राच्छुभै रुपचयगैः सद्योधनी ॥ २ ॥
खार्थपौ युतौ केंद्र कोणगौ सद्योधनी ॥ ३ ॥
खेशांशेशायेशौ युतौ सद्योधनी ॥ ४ ॥
सिंहासने धनेशे धनी ॥ ५ ॥
धनेशात् धनांगपेशौ केंद्रगौधनी ॥ ६ ॥
चतुर्षु स्वर्क्षगेषुधनी ॥ ७ ॥
बल्यर्थेशः खायांकगो धनी ॥ ८ ॥
चंद्रार योगे धनी ॥ ९ ॥

अथधन भावका विचारकहतेहैं

टीका–लग्नेश धन २ स्थानमे, लाभ ११ पति दशमस्थानमे धनस्थान केस्वामि का नवमांशका स्वामि शुभ ग्रहोवे तो नाम मात्र से धनवान् होताहै अर्थात्पास कुछनहि होते हुवेभी धनवान समझाजावेगा. ॥ १ ॥

चंद्रमासे ३।६।१०।११ स्थानमे शुभग्रह स्थितहोवेतो शीघ्रधनवान होताहै ॥ २ ॥

दशमे स्थानका और धनस्थान का स्वामि एक राशिमे युतहोके १।४।७।१०।५।९ में स्थानमे स्थित होवेतो शीघ्र धनवान होताहै ॥ ३ ॥

दशमस्थान के स्वामि का नवांश का स्वामि और लाभ ११ स्थान का स्वामि एकत्र युतहोवे तो शीघ्र धनवान होता है ॥ ४ ॥

धन २ स्थानका स्वामि सिंहासनांश मे होवेतो धनवान होताहै ॥५॥

धनस्थान का स्वामि जाहा बैठाहोवे उससे दूसरे स्थानका स्वामि और लग्नका स्वामि येदोनो १।४।७।१० मे स्थानमे जावे तो धनवान होताहै ६

चारग्रह स्वराशि मे गये होवेतो धनवान होताहै ॥ ७ ॥

बलवान धन २ स्थानका स्वामि १०।११।९ में स्थानमें जावेतो धनवान होता है ॥ ८ ॥

चंद्र और मंगलका योग होवेतो धनवान होता है ॥ ९ ॥

स्वल्प धन योग

केंद्र कोणेंऽंशे क्रूरषष्ट्यंशे स्वल्पधनं ॥ १० ॥

लाभेशांशेशेक्रूरषष्ट्यंशेशुक्रजीवान्यतरयुतदृष्टे स्वल्पधनी ॥ ११ ॥

टीका—दूसरे स्थानका स्वामि क्रूर षष्ट्यंश मेंहोवे और १।४।७।१०।९।५ मे स्थानमें स्थितहोवे तो स्वल्पधनी होताहै ॥ १० ॥

लाभेश जिसग्रह के नवांशमें होवे वहग्रह क्रूर षष्ट्यंशमें होवे और शुक्रअथवा गुरु से युत दृष्टहोवे तो स्वल्पधनी होताहै ॥ ११ ॥

बहुधन योग वा महाधनी योग

सौम्ये रुपचयगे बहुधनः ॥ १२ ॥

लग्नेशांशे शांशेशे बलाढ्ये वैशेषिकांशेशुभदृष्टेबहुधनः १

खेशांशेशे वैशेषिकांशे सार्थेश लाभेश दृष्टयुते बहुधनी १४

केंद्र चतुष्टये शुभान्विते महाधनि ॥ १५ ॥

लग्नार्थायेशा वैशेषिकांशे महाधनी ॥ १६ ॥

कर्केज्ञे मंदेलाभे महाधनी ॥ १७ ॥

स्वर्क्षसुते लाभेमंदे महाधनी ॥ १८ ॥

लाभेजीवे स्वर्क्षेर्के पंचमे महाधनी ॥ १९ ॥

स्वर्क्षगुरौ पुत्रेचंद्रे महाधनी ॥ २० ॥

सिंहेर्केज्ञे गुर्वारयुते माहाधनी ॥ २१ ॥

कर्केज्ञे चंद्रे गुर्वारयुते महाधनी ॥ २२ ॥

भौमेंगे स्वर्क्षे मन्दाच्छज्ञयुते महाधनी ॥ २३ ॥

